।। श्रीहरिः ।।

464

# गीता-ज्ञान-प्रवेशिका



गीताप्रेस गोरखपुर
GITA PRESS, GORAKHPUR

स्वामी रामसुखदास

॥ श्रीहरिः ॥

# गीता-ज्ञान-प्रवेशिका

त्वमेव माता च पिता त्वमेव
त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव।
त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव
त्वमेव सर्वं मम देवदेव॥

स्वामी रामसुखदास

॥ श्रीहरिः ॥

# तृतीय संस्करणका नम्र निवेदन

श्रीमद्भगवद्गीता सच्चिदानन्दघन सर्वलोकमहेश्वर प्रेमस्वरूप भक्तवत्सल भक्तभक्तिमान् स्वयं भगवान्‌की दिव्य वाणी है। भारतीय अध्यात्म-जगत्‌में तो गीताका अद्वितीय स्थान है ही, अखिल भूमण्डलके विद्वानों तथा विचारकोंके हृदयोंपर भी गीताका अनुपम प्रभाव है। विशेषता यह है कि गीतामें सभी परमार्थ-पथिक महानुभावों एवं लोकपथ-प्रदर्शक आचार्योंको अपने सिद्धान्तका समर्थन दृष्टिगोचर होता है। यहाँतक कि राजनीतिक और सामाजिक क्षेत्रमें काम करनेवाले भी गीतासे विशुद्ध प्रकाश प्राप्त करते हैं। ऐसी महान विश्वकल्याणकारिणी गीताके अगाध रसज्ञान सागरमें जितना गोता लगाया जाय, उतना ही सौभाग्य है और गोता लगानेवालोंको उतने ही अमूल्य रत्न उपलब्ध होते हैं।

हमारे श्रद्धेय स्वामी श्रीरामसुखदासजी महाराज भी गीताज्ञानार्णवमें गोता लगानेवाले हैं और नित्य लगाते ही रहते हैं। इनको गीताने बहुमूल्य अमूल्य रत्न प्रदान किये हैं और अब भी ये नये-नये रत्नोंके लिये प्रयत्नशील हैं। इनकी विशेषता यह है कि ये सर्वजनहिताय उनका यथायोग्य परंतु मुक्तहस्तसे वितरण भी करते रहते हैं। इनकी इस सहज उदारताका प्रमाण है—प्रायः बारहों महीने प्रतिदिन अधिकारियोंमें गीताके गुह्य, गुह्यतर, गुह्यतम सिद्धान्तोंका प्रकाश करना और सरल हृदयके भावुकोंको मधुर गीताप्रसादका सरल भाषामें स्वाद चखाते रहना। यही इनका काम है—गीतासे लेना और गीतागायकके सेवार्थ गीताभक्तोंको देते रहना।

यह 'गीता-ज्ञान-प्रवेशिका' भी श्रीस्वामीजीका सरल मधुर गीताप्रसाद है, जो गीता-शिक्षार्थियोंको गीता समझनेकी सुविधाके लिये प्रस्तुत किया गया है। इसमें बड़ी सरलताके साथ श्रीमद्भगवद्गीताके प्रत्येक अध्यायमें आये हुए प्रधान विषयोंका संक्षिप्त वर्णन किया गया है। आनन्दकन्द भगवान् श्रीकृष्णने अपने प्रिय सखा अर्जुनके प्रति किस अध्यायके किन श्लोकोंमें किस-किस विषयपर क्या उपदेश किया है—इस पुस्तकमें इसपर तथा अन्यान्य आवश्यक उपयोगी

विषयोंपर संक्षेपमें पूरा प्रकाश डाला गया है। भाषा और लिखनेकी शैली ऐसी है कि जिससे गीताध्ययनका आरम्भ करनेवाले नवीन जिज्ञासुजन भी अच्छी तरह समझकर हृदयंगम कर सकें।

श्रीस्वामीजीके इस कल्याणकार्यसे सभी लोग यथायोग्य लाभ उठावें—यह मेरा नम्र निवेदन है।

आश्विन शुक्ल १। २०२५ वि० —हनुमानप्रसाद पोद्दार

(नवरात्रारम्भ)

# आठवें संस्करणका नम्र निवेदन

इस पुस्तकका प्रथम संस्करण 'गीताका विषय-दिग्दर्शन' नामसे, तृतीय संस्करण 'गीता-ज्ञान-प्रवेशिका' नामसे और चतुर्थ संस्करण 'गीता-परिचय' नामसे प्रकाशित किया गया था। अब इस पुस्तकका आठवाँ संस्करण पुनः 'गीता-ज्ञान-प्रवेशिका' नामसे प्रकाशित किया जा रहा है। परमश्रद्धेय स्वामीजीने इस नवीन संस्करणमें आवश्यक परिवर्तन और परिवर्धन करके पुस्तककी उपयोगिताको और बढ़ा दिया है। आशा है, गीताके विद्यार्थी इस पुस्तकसे अधिकाधिक लाभान्वित होंगे।

गीताकी पादानुक्रमणिका और शब्दानुक्रमणिका—ये दो विषय यद्यपि परमश्रद्धेय स्वामीजीके लिखे हुए नहीं हैं, तथापि उपयोगी समझकर इस पुस्तकमें दे दिये हैं।

गीता-सम्बन्धी व्याकरण और छन्दोंका विषय 'गीता-दर्पण' नामक ग्रन्थमें विस्तारसे दिया गया है; अतः उसे इस पुस्तकमें नहीं लिया गया है।

गीताके मार्मिक भावोंको जाननेके लिये जिज्ञासुओंको परमश्रद्धेय स्वामीजीके दो महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ—'साधक-संजीवनी' 'गीताकी टीका' तथा 'गीता-दर्पण' का भी अवश्य अध्ययन-मनन करना चाहिये।

—प्रकाशक



॥ ॐ श्रीपरमात्मने नमः ॥

# विषय-सूची


| विषय | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|
| १-गीताके सम्बन्धमें कुछ ज्ञातव्य बातें | ...... ७ |
| २-गीता-पाठकी विधियाँ | ...... १९ |
| ३-गीता-पाठके विश्राम-स्थल | ...... २७ |
| ४-गीताके प्रधान और सूक्ष्म विषय | ...... २९ |
| ५-गीताके प्रत्येक अध्यायका नाम, श्लोक, पद एवं अक्षर | ...... ६७ |
| ६-गीतामें विभिन्न वक्ताओंद्वारा कथित श्लोकोंकी संख्या | ...... ६८ |
| ७-गीतामें 'उवाच' | ...... ६९ |
| ८-गीतामें अर्जुनके द्वारा किये गये प्रश्नोंके स्थल | ...... ७० |
| ९-गीतामें भगवान्‌के चालीस सम्बोधनात्मक नाम और उनके अर्थ | ...... ७१ |
| १०-गीतामें अर्जुनके बाईस सम्बोधनात्मक नाम और अर्थ | ...... ७४ |
| ११-गीतामें सञ्जय, धृतराष्ट्र और द्रोणाचार्यके सम्बोधनात्मक नाम | ...... ७६ |
| १२-गीतामें आये सम्बोधनात्मक पदोंकी अध्यायक्रमसे तालिका | ...... ७७ |
| १३-गीताभ्यासकी विधि | ...... ९१ |
| १४-गीताकी श्लोक-संख्या कण्ठस्थ रखनेके लिये तीन तालिकाएँ | ...... ९५ |
| १५-गीताके मननके लिये कतिपय प्रश्न | ...... ११५ |
| १६-मूल गीता | ...... १२२ |
| १७-श्रीमद्भगवद्गीता-पादानुक्रमणिका | ...... १५३ |
| १८-गीताकी शब्दानुक्रमणिका | ...... १९९ |

॥ ॐ श्रीपरमात्मने नमः ॥

प्रपन्नपारिजाताय तोत्रवेत्रैकपाणये।
ज्ञानमुद्राय कृष्णाय गीतामृतदुहे नमः॥
वसुदेवसुतं देवं कंसचाणूरमर्दनम्।
देवकीपरमानन्दं कृष्णं वन्दे जगद्गुरुम्॥
मूकं करोति वाचालं पङ्गुं लङ्घयते गिरिम्।
यत्कृपा तमहं वन्दे परमानन्दमाधवम्॥

## श्रीभगवान्‌की वाङ्मयी मूर्ति—गीता

वक्त्राणि पञ्च जानीहि पञ्चाध्यायाननुक्रमात्।
दशाध्याया भुजाश्चैकमुदरं द्वे पदाम्बुजे॥
एवमष्टादशाध्यायी वाङ्मयी मूर्तिरीश्वरी।
जानीहि ज्ञानमात्रेण महापातकनाशिनी॥

## गीताके अठारह नाम

गीता गङ्गा च गायत्री सीता सत्या सरस्वती।
ब्रह्मविद्या ब्रह्मवल्ली त्रिसन्ध्या मुक्तिगेहिनी॥
अर्धमात्रा चिदानन्दा भवघ्नी भयनाशिनी।
वेदत्रयी परानन्ता तत्त्वार्थज्ञानमञ्जरी॥
इत्येतानि जपेन्नित्यं नरो निश्चलमानसः।
ज्ञानसिद्धिं लभेच्छीघ्रं तथान्ते परमं पदम्॥



।। श्रीहरिः ।।

# गीता-ज्ञान-प्रवेशिका

## १. गीताके सम्बन्धमें कुछ ज्ञातव्य बातें

१—गीताके वक्ता भगवान् श्रीकृष्ण हैं, श्रोता उनके प्रिय सखा अर्जुन हैं, संकलनकर्ता महर्षि श्रीकृष्णद्वैपायन वेदव्यासजी हैं और लेखक बुद्धिप्रदायक श्रीगणेशजी हैं। भगवान् श्रीकृष्णने अपने उपदेशमें प्रमाणरूपसे बहुत-सी श्रुतियाँ कही थीं, उनको तथा जो उन्होंने गद्यमें कहा था उसे भी श्रीव्यासजीने स्वयं श्लोकबद्ध कर लिया तथा अर्जुन, सञ्जय और धृतराष्ट्रके वचनोंको भी अपनी भाषामें श्लोकबद्ध कर लिया। वही श्रीकृष्णार्जुनसंवादके रूपमें अठारह अध्यायोंमें विभक्त सात सौ श्लोकोंका यह ग्रन्थरत्न— श्रीमद्भगवद्गीता है।

२—गीता साक्षात् भगवान् श्रीकृष्णके मुखारविन्दसे निकली हुई दिव्य वाणी है। जैसे प्रमुख स्मृतियाँ अठारह ही हैं, पुराण भी अठारह ही हैं, भागवतके श्लोक भी अठारह हजार ही हैं, महाभारतके पर्व भी अठारह ही हैं, कौरव-पाण्डवोंकी सेना भी अठारह अक्षौहिणी ही थी, युद्ध भी अठारह दिन ही हुआ, वैसे ही गीतामें भी अठारह अध्याय हैं।

यदि कहें कि 'गीतामें भगवान्‌का उपदेश तो दूसरे अध्यायसे प्रारम्भ हुआ है, तब पहले अध्यायको गीतामें क्यों शामिल किया गया?' तो इसका उत्तर यह है कि पहले अध्यायमें भी भगवान्‌के वचन हैं—

**उवाच पार्थ पश्यैतान् समवेतान् कुरूनिति॥**

(१। २५ का उत्तरार्ध)

अगर ये वचन नहीं होते तो गीताका उपदेश ही नहीं होता। गीतोपदेशके होनेमें भगवान्‌की अतिशय कृपा संनिहित है। अन्यथा अर्जुनने तो रथ खड़ा करनेको कहा था, भगवान् बीचमें कहीं भी रथको खड़ा कर देते तो गीता प्रारम्भ ही नहीं होती। किंतु भगवान्‌ने रथको खड़ा भी किया पितामह भीष्म और द्रोणाचार्यके सम्मुख तथा अर्जुनसे कहा—'इन कौरवोंको देख।' भगवान् यदि उक्त श्लोकमें '**कुरून्**' न कहकर '**उवाच पार्थ पश्यैतान् धार्तराष्ट्रान् समानिति**' इस प्रकार धृतराष्ट्रके पुत्रोंको देखनेको कहते तो भी अर्जुनको शोक नहीं होता और गीताका उपदेश आरम्भ नहीं होता; क्योंकि युद्धके इच्छुक धृतराष्ट्रके पुत्रोंसे तो युद्ध करनेको वह तैयार था ही।

दूसरी बात यह है कि पहले अध्यायमें इकतीसवेंसे चौवालीसवेंतक अर्जुनका जो कथन है, उसका भगवान्‌ने अगले अध्यायोंमें समाधान किया है।* इससे भी सिद्ध होता है कि पहले अध्यायका गीतासे घनिष्ठ सम्बन्ध है। महाभारतके भीष्मपर्वमें पचीसवें अध्यायसे ही भगवद्गीता प्रारम्भ होती है, जो कि भगवद्गीताका पहला अध्याय है।

३—गीता कुरुक्षेत्रमें महाभारत-युद्धारम्भके समय कही गयी। व्यूह बनाकर खड़े हुए कौरव और पाण्डव—दोनों दलोंके समक्ष अर्जुनकी इच्छाके अनुसार उसके सारथि बने हुए परम पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्णने अर्जुनको यह उपदेश सुनाया था।

यदि कहें कि 'जब युद्धकी तैयारी थी, ऐसे अल्प समयमें गीताका सुनाया जाना सम्भव नहीं था, अनुमानतः भगवान्‌ने थोड़ी-सी बातें कही थीं जिनका श्रीव्यासजीने विस्तार कर दिया होगा।' तो इसका उत्तर यह है कि तबतक युद्ध प्रारम्भ नहीं हुआ था,

* देखें 'गीता-दर्पण'में 'गीतामें अर्जुनकी युक्तियाँ और उनका समाधान' शीर्षक लेख।

गीता सुनानेके बाद ही युद्ध आरम्भ हुआ है; क्योंकि महाभारतमें भीष्मपर्वके पचीसवेंसे बयालीसवें अध्यायतक गीता है, इसके बाद तैंतालीसवें अध्यायमें युधिष्ठिरने पितामह भीष्म आदिके पास जाकर उनको नमस्कार करके उनसे युद्धके लिये आज्ञा माँगी है एवं आज्ञा मिलनेपर यह घोषणा की है कि कोई वीर हमारे पक्षमें आना चाहे तो आ सकता है। यह सुनकर युयुत्सु डंका पीटता हुआ पाण्डवोंके पक्षमें आया भी है (महाभारत भीष्म ४३। ९४—१००)*। इसके बाद युद्ध आरम्भ हुआ है। इसलिये वहाँ गीता सुनानेमें समय अल्प नहीं था, पर्याप्त था।

४—कुछ लोग कहते हैं कि भगवान्‌ने अर्जुनसे युद्ध करानेके लिये ही गीता सुनायी थी। परंतु ऐसी बात नहीं है। भगवान्‌ने अर्जुनसे युद्ध नहीं कराया है, प्रत्युत उनको अपने कर्तव्यका ज्ञान कराया है। युद्ध तो अर्जुनको कर्तव्यरूपसे स्वतः प्राप्त हुआ था। अतः युद्धका विचार तो अर्जुनका खुदका ही था (गीता १। २०-२२)। वे स्वयं ही युद्धमें प्रवृत्त हुए थे, तभी वे भगवान्‌को निमन्त्रण देकर लाये थे। परन्तु शोक-मोहसे अभिभूत होनेके कारण वे युद्धसे विमुख हो रहे थे अर्थात् अपने कर्तव्यके पालनसे हट रहे थे। इसपर भगवान्‌ने कहा कि यह जो तू युद्ध नहीं करना चाहता, यह तेरा मोह है। अतः समयपर जो कर्तव्य स्वतः प्राप्त हुआ है, उसका त्याग करना उचित नहीं है।

कोई बद्रीनारायण जा रहा था; परन्तु रास्तेमें उसे दिशाभ्रम हो गया अर्थात् उसने दक्षिणको उत्तर और उत्तरको दक्षिण समझ

* भीष्मपर्वका यह तैंतालीसवाँ अध्याय गीताके सब अध्यायोंसे बड़ा (कुल १०९ श्लोकोंका) है।

लिया। अतः वह बद्रीनारायणकी तरफ न चलकर उलटा चलने लग गया। सामनेसे उसको एक आदमी मिल गया। उस आदमीने पूछा कि 'भाई! कहाँ जा रहे हो?' वह बोला—'बद्रीनारायण।' वह आदमी बोला कि 'भाई! बद्रीनारायण इधर नहीं है, उधर है। आप तो उलटे जा रहे हैं!' अतः वह आदमी उसको बद्रीनारायण भेजनेवाला नहीं है; किन्तु उसको दिशाका ज्ञान कराकर ठीक रास्ता बतानेवाला है। ऐसे ही भगवान्‌ने अर्जुनको अपने कर्तव्यका ज्ञान कराया है, युद्ध नहीं कराया है।

स्वजनोंको देखनेसे मोहवश अर्जुनके मनमें यह बात आयी थी कि मैं युद्ध नहीं करूँगा—'**न योत्स्ये**' (गीता २। ९), पर भगवान्‌का उपदेश सुननेपर अर्जुनने ऐसा नहीं कहा कि मैं युद्ध करूँगा, प्रत्युत ऐसा कहा कि मैं आपकी आज्ञाका पालन करूँगा—'**करिष्ये वचनं तव**' (१८। ७३) अर्थात् अपने कर्तव्यका पालन करूँगा। अर्जुनके इन वचनोंसे यही सिद्ध होता है कि भगवान्‌ने अर्जुनको अपने वर्तमान कर्तव्यका ज्ञान कराया है।

वास्तवमें युद्ध होना अवश्यम्भावी था, क्योंकि सबकी आयु समाप्त हो चुकी थी। इसको कोई भी टाल नहीं सकता था। स्वयं भगवान्‌ने विश्वरूप-दर्शनके समय अर्जुनसे कहा है कि 'मैं बढ़ा हुआ काल हूँ और सबका संहार करनेके लिये यहाँ आया हूँ। अतः तेरे युद्ध किये बिना भी ये विपक्षमें खड़े योद्धालोग बचेंगे नहीं' (गीता ११। ३२)। इसलिये यह नरसंहार अवश्यम्भावी होनहार ही था*। यह नरसंहार अर्जुन युद्ध न करते, तब भी होता। अगर

* श्रीवेदव्यासजीने धृतराष्ट्रसे कहा है—
दिष्टमेतत्पुरा चैव नानुशोचितुमर्हसि। न चैव शक्यं संयन्तुं यतो धर्मस्ततो जयः॥
(महा० भीष्म० २। १४)

अर्जुन युद्ध नहीं करते तो जिन्होंने माँकी आज्ञासे द्रौपदीके साथ अपनेसहित पाँचों भाइयोंका विवाह करना स्वीकार कर लिया था, वे युधिष्ठिर तो माँकी युद्ध करनेकी आज्ञासे अवश्य ही युद्ध करते*। भीमसेन भी युद्धसे कभी पीछे नहीं हटते; क्योंकि उन्होंने कौरवोंको मारनेकी प्रतिज्ञा कर रखी थी†। द्रौपदीने तो यहाँतक कह दिया था कि अगर मेरे पति (पाण्डव) कौरवोंसे युद्ध नहीं करेंगे तो मेरे वृद्ध पिता (द्रुपद), भाई (धृष्टद्युम्न) और मेरे पाँचों पुत्र तथा अभिमन्यु कौरवोंसे युद्ध करेंगे।

**यदि भीमार्जुनौ कृष्ण कृपणौ सन्धिकामुकौ।**
**पिता मे योत्स्यते वृद्धः सह पुत्रैर्महारथैः॥**
**पञ्च चैव महावीर्याः पुत्रा मे मधुसूदन।**
**अभिमन्युं पुरस्कृत्य योत्स्यन्ते कुरुभिः सह॥**

(महा० उद्योग० ८२। ३७-३८)

---

'नरश्रेष्ठ! यह दैवका विधान है। इसे कोई मिटा नहीं सकता। अतः इसके लिये तुम्हें शोक नहीं करना चाहिये। जहाँ धर्म है, वहीं विजय है।'

* माता कुन्तीकी आज्ञा थी—

युद्ध्यस्व राजधर्मेण मा निमज्जीः पितामहान्।
मा गमः क्षीणपुण्यस्त्वं सानुजः पापिकां गतिम्॥

(महा० उद्योग० १३२। ३४)

'तुम राजधर्मके अनुसार युद्ध करो। कायर बनकर अपने बाप-दादोंका नाम मत डुबाओ और भाइयोंसहित पुण्यसे वञ्चित होकर पापमयी गतिको मत प्राप्त होओ।'

एतद् धनञ्जयो वाच्यो नित्योद्युक्तो वृकोदरः।
यदर्थं क्षत्रिया सूते तस्य कालोऽयमागतः॥

(महा उद्योग १३७। ९-१०)

'तुम अर्जुनसे तथा युद्धके लिये सदा उद्यत रहनेवाले भीमसे यह कहना कि जिस कार्यके लिये क्षत्रिय माता पुत्र उत्पन्न करती है, अब उसका समय आ गया है।'

† धार्तराष्ट्रान् रणे हत्वा मिषतां सर्वधन्विनाम्।
शमं गन्तास्मि नचिरात् सत्यमेतद् ब्रवीमि ते॥

(महा० सभा० ७७। २२)

यदि अर्जुन युद्धभीरु होता, तब तो उसे युद्धमें प्रवृत्त करनेके लिये भगवान्‌का कथन उचित होता; किन्तु अर्जुन युद्धभीरु नहीं था, प्रत्युत धर्मभीरु था। वह मरनेसे नहीं, प्रत्युत मारनेसे डरता था। वह इस बातसे भयभीत था कि मेरेद्वारा कहीं अधर्म न हो जाय, जिससे मेरे कल्याणमें बाधा लग जाय! इसलिये भगवान्‌ने युद्ध करानेके लिये ही अर्जुनको गीता सुनायी—ऐसा मानना उचित नहीं है।

५—कई लोग कहते हैं कि गीतामें केवल कर्मयोगका ही वर्णन है। युद्धभीरु अर्जुनको युद्धरूप कर्ममें लगानेके लिये ही गीता सुनायी गयी थी। अतः गीता कर्मप्रधान है, ज्ञान और भक्तिके वर्णन तो उसमें प्रसङ्गोपात्त हैं। किंतु यह बात नहीं है। अर्जुन अपना वास्तविक निश्चित श्रेय (कल्याण) चाहता था। उसने स्वयं कहा है—

**यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे।**

(गीता २।७ का तीसरा चरण)

**तदेकं वद निश्चित्य येन श्रेयोऽहमाप्नुयाम्।**

(गीता ३।२ का उत्तरार्ध)

**यच्छ्रेय एतयोरेकं तन्मे ब्रूहि सुनिश्चितम्।**

(गीता ५।१ का उत्तरार्ध)

इसके उत्तरमें भगवान्‌ने श्रेय (कल्याण) करनेवाले जो-जो साधन हो सकते हैं, उन सबको गीतामें कहा है। इसलिये गीता केवल कर्मयोगप्रधान नहीं है। हाँ, इतनी बात अवश्य है कि कर्मयोग, ज्ञानयोग, भक्तियोग—तीनों ही दृष्टियोंसे किस प्रकार कर्म किये

---

'मैं सत्य कह रहा हूँ; शीघ्र ही वह समय आनेवाला है जब समस्त धनुर्धरोंके देखते-देखते मैं युद्धमें धृतराष्ट्रके सभी पुत्रोंका वध करके शान्ति प्राप्त करूँगा।'

जायँ—यह बताते हुए कर्म करनेपर जोर जरूर है, पर केवल कर्मयोगपर नहीं; क्योंकि गीतामें परमात्माके साकार-निराकार, सगुण-निर्गुण स्वरूप तथा ध्यानयोग, प्राणायाम आदि बहुत-से विषय आये हैं। यदि केवल युद्ध कराना ही अभिप्रेत होता तो प्राणायाम आदिके कथनकी आवश्यकता नहीं थी। इन सबका कथन होनेसे यह सिद्ध होता है कि गीतामें केवल कर्मयोगका वर्णन ही नहीं है, अन्य साधनोंका भी वर्णन है। भगवान्ने स्वयं कहा है—

**एवं बहुविधा यज्ञा वितता ब्रह्मणो मुखे।**

(गीता ४। ३२का पूर्वार्ध)

**ऋषिभिर्बहुधा गीतं छन्दोभिर्विविधैः पृथक्।**
**ब्रह्मसूत्रपदैश्चैव हेतुमद्भिर्विनिश्चितैः॥**

(गीता १३। ४)

तथा गीतामें एकान्तमें करनेके और कार्यकालमें करनेके—दोनों तरहके साधन बताये गये हैं। जैसे—

**योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः।**
**एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः॥**

(गीता ६। १०)

**विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि।**

(गीता १३। १०का पूर्वार्ध)

**विविक्तसेवी लघ्वाशी यतवाक्कायमानसः।**

(गीता १८। ५२का पूर्वार्ध)

ये एकान्तके साधन हैं। यदि केवल युद्ध कराना ही अभीष्ट होता तो एकान्तके साधन बतानेकी आवश्यकता नहीं थी। अतएव

भगवान्‌का न तो युद्धमें लगानेमें तात्पर्य है, न कर्म करानेमें ही। तात्पर्य है जीवमात्रके कल्याणमें। उसीके लिये अनेक साधन बतलाये हैं। अतः गीता हर एक परिस्थितिमें अपना कल्याण करनेकी अद्भुत कला सिखाती है।

६—यदि कहें कि 'भगवान् तो प्रायः हरदम ही अर्जुनके साथ रहते थे। गीतामें अर्जुन कहते हैं—

**यच्चावहासार्थमसत्कृतोऽसि विहारशय्यासनभोजनेषु।**
**एकोऽथवाप्यच्युत तत्समक्षं तत्क्षामये त्वामहमप्रमेयम्॥**

(११।४२)

भागवतमें भी कहा है—

**शय्यासनाटनविकत्थनभोजनादि-**
**ष्वैक्याद् वयस्य ऋतवानिति विप्रलब्धः।**
**सख्युः सखेव पितृवत्तनयस्य सर्वं**
**सेहे महान् महितया कुमतेरघं मे॥**

(१।१५।१९)

प्रायः सदा साथ रहनेवालेको किसी समय भी उपदेश नहीं किया। अब युद्धका समय ही कौन-सा एकान्त समय था कि गीताका उपदेश उस समय किया।' तो इसका उत्तर यह है कि पहले अर्जुन इस प्रकार घबराकर कभी भगवान्‌के उन्मुख नहीं हुए थे तथा इस प्रकार शरण होकर कल्याणकी जिज्ञासा नहीं की थी। उपदेश तभी दिया जाता है और तभी सार्थक होता है जब श्रोता पात्र होकर उपदेशके लिये उन्मुख हो जाता है।

७—गीता-ग्रन्थकी रचना विक्रम-संवत्‌से लगभग तीन हजार वर्ष पूर्वकी मानी जाती है। यह मार्गशीर्ष शुक्ला एकादशीको कही गयी; इसलिये इसी दिन 'गीता-जयन्ती'का उत्सव मनाया जाता है।

८—गीता साक्षात् भगवान्‌का हृदय है। स्वयं भगवान्‌ने कहा है—**'गीता मे हृदयं पार्थ।'**

९—गीता एक सार्वभौम धर्म-ग्रन्थ है। सभी धर्म, सम्प्रदाय और मत-मतान्तरके लोग इसका आदर करते हैं; क्योंकि इसमें किसीके धर्मका खण्डन नहीं है। इसलिये प्रायः सभी प्रमुख सम्प्रदायोंकी इसपर टीकाएँ मिलती हैं।

१०—गीता सम्पूर्ण शास्त्रोंका सार है। यही एक छोटा-सा ऐसा ग्रन्थरत्न है, जिसमें संक्षेपतः धर्म, कर्म, भक्ति और ज्ञान-विज्ञानका तत्त्व-सार पूर्णतया संनिहित है। गीता अपने-अपने वर्ण, आश्रम तथा धर्मको कर्तव्य समझकर निष्कामभावसे उसका अनुष्ठान करनेपर उसीके द्वारा भगवत्प्राप्ति बतलाती है और उसमें परिवर्तनकी जरूरत नहीं मानती, किंतु परिमार्जनकी जरूरत मानती है।

११—वैदिक धर्मावलम्बी भारतवासियोंके आत्मोद्धारके लिये प्रस्थानत्रय कल्याणके राजपथ माने जाते हैं। इन तीनोंपर श्रीशंकर, श्रीरामानुज, श्रीवल्लभ, श्रीमध्व और श्रीनिम्बार्कने टीकाएँ लिखी हैं, इसीसे आस्तिक लोग उनका आचार्यत्व मानकर उन्हें आदर देते हैं। ये तीन प्रस्थान हैं—१. वैदिक प्रस्थान, जिसे 'उपनिषद्' कहते हैं, २.दार्शनिक प्रस्थान, जिसे 'ब्रह्मसूत्र' कहते हैं, ३.स्मार्त प्रस्थान, जिसे भगवद्गीता कहते हैं, जो कि कौरव-पाण्डवोंके सच्चे इतिहास-ग्रन्थ महाभारतके अन्तर्गत है। यह श्लोकोंके रूपमें है और भगवान्‌की वाणी होनेके कारण वेद-ऋचाओंके समान मन्त्ररूप है। सरल होनेपर भी आशय गम्भीर होनेसे यह सूत्ररूपसे है। परंतु भगवान्‌ने कृपा करके इसे इतिहासमें कहा है, इसलिये इसके अधिकारी स्त्री-शूद्र आदि सभी हो सकते हैं। वेदोंके अधिकारी सभी नहीं होते। दर्शनोंके अधिकारी भी पण्डित विद्वान् ही हो सकते हैं। किंतु इसके सभी

मनुष्य अधिकारी हो सकते हैं (गीता ९। ३०—३३)। इस प्रकार गीता वेदों और दर्शनोंके समान है।

१२—सारे शास्त्र वेदोंके सिद्धान्तको लेकर ही बने हैं। वेद भगवान्‌के निःश्वास हैं—'**यस्य निःश्वसितं वेदाः।**' श्वास अप्रयत्न सिद्ध होता है। इसी प्रकार गीतामें भगवान्‌ने अपने ऐकान्तिक प्रिय मित्र और भक्त अर्जुनको अपने हृदयकी रहस्यमयी गुप्त बातें खोल-खोलकर बतायी हैं और कहा है कि ये हर एक व्यक्तिको बतलानेकी नहीं है। इसलिये इसे वेदोंसे भी बढ़कर कहा जाय तो कोई अत्युक्ति न होगी।

१३—कुछ लोग कहते हैं कि भगवान्‌ने गीतामें आत्मश्लाघा—अपनी बड़ाई की है। परंतु यह बात सर्वथा गलत है। जहाँ-जहाँ भगवान्‌ने अपनी भगवत्ता प्रकट की है, वहाँ-वहाँ उन्होंने रहस्य (४। ३), गुह्यतर (१८। ६३), गुह्यतम (९। १, १५। २०), सर्वगुह्यतम (१८। ६४) आदि शब्दोंसे उस विषयको अत्यन्त गोपनीय और किसीको न सुनानेके लिये कहा है तथा अर्जुनको अनघ, अनसूयु बतलाकर '**कुरुष्व**' (९। २७), '**भजस्व**' (९। ३३) आदि—यों आत्मनेपदका प्रयोग करते हुए आज्ञा दी है। जहाँ उभयपदी धातुमें आत्मनेपद होता है वहाँ क्रियाका फल कर्ताको मिलता है—'**कर्त्रभिप्राये क्रियाफले आत्मनेपदम्।**' जब सर्वसमर्पणका फल समर्पकको ही मिलता है, तब वह अपनी प्रशंसा कहाँ रही? भगवान्‌ने तो अर्जुनके कल्याणके लिये ही यह कहा है कि तू ऐसा करेगा तो तेरा भला होगा। वह भी इसलिये कहा कि अर्जुन अनघ (३। ३; १४। ६; १५। २०) और अनसूयु (९। १) था। यदि कोई पापी और दोषदृष्टिवाला इसे सुनता तो उसका अन्तःकरण मलिन होनेके कारण उसपर असर अच्छा नहीं पड़ता। अघ—पापोंके कारण और असूया दोष—अशुद्ध अन्तःकरणके कारण ही ऐसी शंका हुआ

करती है। अतः अपना भला चाहनेवाले मनुष्यको श्रीभगवानके वचनोंमें आत्मश्लाघा नहीं माननी चाहिये।

१४—'**गीता सुगीता कर्तव्या**'—परम पुरुषोत्तम, देवकीनन्दन भगवान् श्रीकृष्णके मुखारविन्दसे निस्सृत समस्त उपनिषत्साररूप अद्वितीय शास्त्र—श्रीमद्भगवद्गीताको सुगीता करना चाहिये—उसका भलीभाँति गान करना चाहिये अर्थात् उसके भावोंको हृदयङ्गम करके अपने जीवनमें उतारना चाहिये।

१५—गीता एक परम रहस्यमय ग्रन्थ है। इसका प्रचारक भगवान्को अत्यन्त प्रिय है। भगवान्ने अठारहवें अध्यायके उनहत्तरवें श्लोकमें स्वयं कहा है—'उसके समान मेरा अत्यन्त प्रिय कार्य करनेवाला मनुष्योंमें कोई भी नहीं है तथा पृथ्वीभरमें उसके समान मेरा प्रियतर दूसरा कोई होगा भी नहीं।'

१६—गीताका खास प्रतिपाद्य विषय है—भगवान्की शरणागति। अर्जुनके भगवत्-शरणागत होनेसे ही गीतोपदेश आरम्भ हुआ है। शरणागतिकी पूर्णताके विषयमें भगवान्ने अर्जुनसे कहा—

**सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।**
**अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः॥**

(गीता १८। ६६)

अर्जुनने उत्तरमें '**करिष्ये वचनं तव**' (१८। ७३) कहकर उसे स्वीकार किया, तब गीताका उपदेश समाप्त हुआ।

१७—कुछ लोगोंकी धारणा है कि गीता केवल संन्यासियोंके लिये ही है और गीता पढ़नेवाला संन्यासी हो जाता है। अतः वे बालकोंको गीता पढ़ानेमें डरते भी हैं। परंतु यह बात नहीं है; क्योंकि गीता-वक्ता और गीता-श्रोता दोनों गृहस्थ-आश्रममें ही थे और गृहस्थ-आश्रममें ही रहे। जब गीता सुननेके बाद भी अर्जुनने घोररूप

दीखनेवाला युद्ध-जैसा कर्म ही किया, तब उसका आशय संन्यास—सर्वथा कर्मत्यागमें कैसे हो सकता है? प्रत्युत गीता तो किंकर्तव्यविमूढ़ मनुष्यकी विमूढ़ता मिटाकर उसके लिये कर्तव्यरूप उचित पथका प्रदर्शन करनेवाली है।

१८—सम्पूर्ण वेदोंका सार उपनिषद् हैं और उपनिषदोंका सार गीता है। उपनिषदोंका सार होनेपर भी गीता बहुत अलौकिक ग्रन्थ है। जैसे आमके वृक्षमें जड़से लेकर पत्तोंतक रस विद्यमान रहता है, पर जो रस उसके फलमें है, वह टहनी, पत्ते आदिमें नहीं है, ऐसे ही सम्पूर्ण शास्त्रों, वेदों एवं उपनिषदोंका सार होते हुए भी जो विलक्षणता गीतामें है, वह शास्त्र, वेद, उपनिषद् आदिमें नहीं है। इसलिये गीता एक स्वतन्त्र ग्रन्थ है। इसका सिद्धान्त शास्त्रोंके परतन्त्र नहीं है। अतः शास्त्रोंको पढ़कर कोई गीताके भावोंको समझना चाहे तो वह समझ नहीं सकेगा। शास्त्रोंका विशेष ज्ञान होनेपर गीताके भावोंको समझनेमें बाधा लगेगी, गीताके भाव ठीक समझमें नहीं आयेंगे। कारण कि पहले शास्त्र, सम्प्रदाय आदिके जो संस्कार पड़ जाते हैं, जो धारणा बन जाती है, वह जल्दी बदलती नहीं। गीता विद्वत्ता (पण्डिताई) की दृष्टिसे नहीं कही गयी है, प्रत्युत केवल जीवके कल्याणकी दृष्टिसे कही गयी है। भगवान्‌ने भी कोरी विद्वत्ताके लिये अर्जुनको फटकारा है—'**प्रज्ञावादांश्च भाषसे**' (गीता २। ११)। अतः गीताको समझनेमें केवल कल्याणकी इच्छा काम आती है, शास्त्रज्ञान, योग्यता, बुद्धिमत्ता आदि काम नहीं आते। अगर गीताको समझना हो तो किसी ग्रन्थ, सम्प्रदाय आदिका आग्रह छोड़कर, बिलकुल अनजान होकर और केवल भगवत्कृपाका आश्रय लेकर गीताका अध्ययन करना चाहिये।



## २. गीता-पाठकी विधियाँ

मनुष्यका यह स्वभाव है कि वह जब अति रुचिपूर्वक कोई कार्य करता है, तब वह उस कार्यमें तल्लीन, तत्पर, तत्स्वरूप हो जाता है। ऐसा स्वभाव होनेपर भी वह प्रकृति और उसके कार्य-(पदार्थों, भोगों)-के साथ अभिन्न नहीं हो सकता; क्योंकि वह इनसे सदासे ही भिन्न है। परंतु परमात्माके नामका जप, परमात्माका चिन्तन, उसके सिद्धान्तोंका मनन आदिके साथ मनुष्य ज्यों-ज्यों अति रुचिपूर्वक सम्बन्ध जोड़ता है, त्यों-ही-त्यों वह इनके साथ अभिन्न हो जाता है, इनमें तल्लीन, तत्पर, तत्स्वरूप हो जाता है; क्योंकि वह परमात्माके साथ सदासे ही स्वतः अभिन्न है। अतः मनुष्य भगवच्चिन्तन करे; भगवद्विषयक ग्रन्थोंका पठन-पाठन करे; गीता, रामायण, भागवत आदि ग्रन्थोंका पाठ, स्वाध्याय करे, तो अति रुचिपूर्वक तत्परतासे करे, तल्लीन होकर करे, उत्साहपूर्वक करे। यहाँ गीताका पाठ करनेकी विधि बतायी जाती है।

गीताका पाठ करनेके लिये कुशका, ऊनका अथवा टाटका आसन बिछाकर उसपर पूर्व अथवा उत्तरकी ओर मुख करके बैठना चाहिये।

गीता-पाठके आरम्भमें इन मन्त्रोंका उच्चारण करे—

**ॐ अस्य श्रीमद्भगवद्गीतामालामन्त्रस्य भगवान् वेदव्यास ऋषिः। अनुष्टुप् छन्दः। श्रीकृष्णः परमात्मा देवता। अशोच्यानन्वशोचस्त्वं प्रज्ञावादांश्च भाषसे इति बीजम्। सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज इति शक्तिः। अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुच इति कीलकम्॥**

इन मन्त्रोंकी व्याख्या इस प्रकार है—

जैसे मालामें अनेक मणियाँ अथवा पुष्प पिरोये जाते हैं, ऐसे

ही भगवान्‌के गाये हुए जितने श्लोक अर्थात् मन्त्र हैं, वे सभी श्रीमद्भगवद्गीतारूपी मालाकी मणियाँ हैं। इस श्रीमद्भगवद्गीतारूपी मालाके मन्त्रोंके द्रष्टा अर्थात् सबसे पहले इन मन्त्रोंका साक्षात्कार करनेवाले ऋषि भगवान् वेदव्यास हैं—**ॐ अस्य श्रीमद्भगवद्गीता मालामन्त्रस्य भगवान् वेदव्यास ऋषिः।'**

श्रीमद्भगवद्गीतामें अनुष्टुप् छन्द ही ज्यादा हैं। इसका आरम्भ (**धर्मक्षेत्रे**......) और अन्त (**यत्र योगेश्वरः**......) तथा उपदेशका भी आरम्भ (**अशोच्यानन्वशोचस्त्वं**......) और अन्त (**सर्वधर्मान् परित्यज्य**......) अनुष्टुप् छन्दमें ही हुआ है। अतः इसका छन्द अनुष्टुप् है—**'अनुष्टुप् छन्दः।'**

जो मनुष्यमात्रके परम प्रापणीय हैं, परम ध्येय हैं वे परमात्मा श्रीकृष्ण इसके देवता (अधिपति) हैं—**'श्रीकृष्णः परमात्मा देवता।'**

मात्र उपदेश अज्ञानियोंको ही दिये जाते हैं और अज्ञानी ही उपदेशके अधिकारी होते हैं। अर्जुन भी बातें तो धर्मकी कर रहे थे, पर अपने कुटुम्बके मोहके कारण शोक कर रहे थे। जब वे शोकके कारण अपने कर्तव्य-कर्मरूप धर्मका निर्णय नहीं कर पाते, तब वे भगवान्‌की शरण हो जाते हैं। भगवान् अर्जुनका शोक दूर करनेके लिये उपदेश आरम्भ करते हैं, जो गीताका बीज है—**'अशोच्यानन्वशोचस्त्वं प्रज्ञावादांश्च भाषसे इति बीजम्।'**

भगवान्‌के शरण होना सम्पूर्ण साधनोंका, सम्पूर्ण उपदेशोंका सार है; क्योंकि भगवान्‌की शरण होनेके समान दूसरा कोई सुगम, श्रेष्ठ और शक्तिशाली साधन नहीं है। अतः सम्पूर्ण साधनोंका आश्रय छोड़कर भगवान्‌के शरण हो जाना ही जीवकी सबसे बड़ी शक्ति, सामर्थ्य है—**'सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज इति शक्तिः।'**

भगवान्‌ने यह बात प्रणपूर्वक, प्रतिज्ञापूर्वक कही है कि जो मेरे शरण हो जायगा, उसको मैं सम्पूर्ण पापोंसे मुक्त कर दूँगा, उसका मैं उद्धार कर दूँगा। भगवान्‌की यह प्रतिज्ञा कभी इधर-उधर नहीं हो सकती; क्योंकि यह कीलक है—'**अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुच इति कीलकम्।**'

—इस प्रकार '**ॐ अस्य श्रीमद्भगवद्गीतामालामन्त्रस्य**''' **इति कीलकम्**' का उच्चारण करनेके बाद 'न्यास' (करन्यास और हृदयादिन्यास) करना चाहिये।

शास्त्रमें आता है कि देवता होकर अर्थात् शुद्ध, पवित्र होकर देवताका पूजन, ग्रन्थका पठन-पाठन करना चाहिये—'**देवो भूत्वा यजेद्देवम्।**' वह देवतापन, शुद्धता, पवित्रता, दिव्यता आती है अपने अङ्गोंमें मन्त्रोंकी स्थापना करनेसे। जिस मन्त्रका, जिस स्तोत्रका पाठ करना हो, उसकी अपने अङ्गोंमें स्थापना करनी चाहिये; उसकी स्थापना करनेका नाम ही 'न्यास' (करन्यास और हृदयादिन्यास) है।

## करन्यास—

दोनों हाथोंकी दस अङ्गुलियों और दोनों हाथोंके सामने तथा पीछेके भागोंको क्रमशः मन्त्रोच्चारणपूर्वक परस्पर स्पर्श करनेका नाम 'करन्यास' है; जैसे—

(१) '**नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावक इत्यङ्गुष्ठाभ्यां नमः**'—ऐसा कहकर दोनों हाथोंके अङ्गुष्ठोंका परस्पर स्पर्श करे।

(२) '**न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुत इति तर्जनीभ्यां नमः**'—ऐसा कहकर दोनों हाथोंकी तर्जनी अङ्गुलियोंका परस्पर स्पर्श करे।

(३) '**अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्य एव च इति मध्यमाभ्यां नमः**'—ऐसा कहकर दोनों हाथोंकी मध्यमा अङ्गुलियोंका परस्पर स्पर्श करे।

(४) '**नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातन इत्यनामिकाभ्यां नमः**'—ऐसा कहकर दोनों हाथोंकी अनामिका अङ्गुलियोंका परस्पर स्पर्श करे।

(५) '**पश्य मे पार्थ रूपाणि शतशोऽथ सहस्रश इति कनिष्ठिकाभ्यां नमः**'—ऐसा कहकर दोनों हाथोंकी कनिष्ठिका अङ्गुलियोंका परस्पर स्पर्श करे।

(६) '**नानाविधानि दिव्यानि नानावर्णाकृतीनि च इति करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः**'—ऐसा कहकर दोनों हाथोंकी हथेलियों और उनके पृष्ठभागोंका स्पर्श करे।

## हृदयादिन्यास—

दाहिने हाथकी पाँचों अङ्गुलियोंसे क्रमशः मन्त्रोच्चारणपूर्वक हृदय आदिका स्पर्श करनेका नाम 'हृदयादिन्यास' है; जैसे—

(१) '**नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावक इति हृदयाय नमः**'—ऐसा कहकर दाहिने हाथकी पाँचों अङ्गुलियोंसे हृदयका स्पर्श करे।

(२) '**न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुत इति शिरसे स्वाहा**'—ऐसा कहकर दाहिने हाथकी पाँचों अङ्गुलियोंसे मस्तकका स्पर्श करे।

(३) '**अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्य एव च इति शिखायै वषट्**'—ऐसा कहकर दाहिने हाथकी पाँचों अङ्गुलियोंसे शिखा-(चोटी-)का स्पर्श करे।

(४) '**नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातन इति कवचाय हुम्**'—ऐसा कहकर दाहिने हाथकी पाँचों अङ्गुलियोंसे बायें कंधेका और बायें हाथकी पाँचों अङ्गुलियोंसे दाहिने कंधेका स्पर्श करे।

(५) '**पश्य मे पार्थ रूपाणि शतशोऽथ सहस्रश इति नेत्रत्रयाय**

**वौषट्**'—ऐसा कहकर दाहिने हाथकी पाँचों अङ्गुलियोंके अग्रभागसे दोनों नेत्रोंका तथा ललाटके मध्यभागका अर्थात् वहाँ गुप्तरूपसे स्थित रहनेवाले तृतीय नेत्र-(ज्ञाननेत्र-)का स्पर्श करे।

(६) '**नानाविधानि दिव्यानि नानावर्णाकृतीनि च इति अस्त्राय फट्**'—ऐसा कहकर दाहिने हाथको सिरके ऊपरसे उलटा अर्थात् बायीं तरफसे पीछेकी ओर ले जाकर दाहिनी तरफसे आगेकी ओर ले आये तथा तर्जनी और मध्यमा अङ्गुलियोंसे बायें हाथकी हथेलीपर ताली बजाये।

करन्यास और हृदयादिन्यास करनेके बाद बोले—'**श्रीकृष्ण-प्रीत्यर्थे पाठे विनियोगः**' अर्थात् मैं यह जो गीताका पाठ करना चाहता हूँ, इसका उद्देश्य केवल भगवान्‌की प्रसन्नता ही है।

गीताका पाठ करनेके तीन प्रकार हैं—सृष्टिक्रम, संहारक्रम और स्थितिक्रम। गीताके पहले अध्यायके पहले श्लोकसे लेकर अठारहवें अध्यायके अन्तिम श्लोकतक सीधा पाठ करना अथवा प्रत्येक अध्यायके पहले श्लोकसे लेकर उसी अध्यायके अन्तिम श्लोकतक सीधा पाठ करना '**सृष्टिक्रम**' कहलाता है। अठारहवें अध्यायके अन्तिम श्लोकसे लेकर पहले अध्यायके पहले श्लोकतक उलटा पाठ करना अथवा प्रत्येक अध्यायके अन्तिम श्लोकसे लेकर उसी अध्यायके पहले श्लोकतक उलटा पाठ करना '**संहारक्रम**' कहलाता है। छठे अध्यायके पहले श्लोकसे लेकर अठारहवें अध्यायके अन्तिम श्लोकतक सीधा पाठ करना और पाँचवें अध्यायके अन्तिम श्लोकसे लेकर पहले अध्यायके पहले श्लोकतक उलटा पाठ करना '**स्थितिक्रम**' कहलाता है। ब्रह्मचारी सृष्टिक्रमसे, संन्यासी संहारक्रमसे और गृहस्थ स्थितिक्रमसे पाठ कर सकते हैं। परन्तु यह कोई नियम नहीं है। वास्तवमें किसी भी प्रकारसे गीताका पाठ किया जाय, उससे लाभ-ही-लाभ है।

गीताका पाठ सम्पुटसे, सम्पुटवल्लीसे अथवा बिना सम्पुटके भी किया जाता है। गीताके जिस श्लोकका सम्पुट देना हो, पहले उस श्लोकका पाठ करके फिर अध्यायके एक श्लोकका पाठ करे। फिर सम्पुटके श्लोकका पाठ करके अध्यायके दूसरे श्लोकका पाठ करे। इस तरह सम्पुट लगाकर पूरी गीताका सीधा या उलटा पाठ करना '**सम्पुट-पाठ**' कहलाता है। सम्पुटके श्लोकका दो बार पाठ करके फिर अध्यायके एक श्लोकका पाठ करे। फिर सम्पुटके श्लोकका दो बार पाठ करके अध्यायके दूसरे श्लोकका पाठ करे। इस तरह सम्पुट लगाकर पूरी गीताका सीधा या उलटा पाठ करना '**सम्पुटवल्ली-पाठ**' कहलाता है। गीताके पूरे श्लोकोंका सम्पुट अथवा सम्पुटवल्लीसे पाठ करनेसे एक विलक्षण शक्ति आती है, गीताका विशेष मनन होता है, अन्तःकरण शुद्ध होता है, शान्ति मिलती है और परमात्मप्राप्तिकी योग्यता आ जाती है।

सम्पुट न लगाकर पाठ करना 'बिना सम्पुटका पाठ' कहलाता है। मनुष्य प्रतिदिन बिना सम्पुट अठारह अध्यायोंका पाठ करे अथवा नौ-नौ अध्याय करके दो दिनमें अथवा छः-छः अध्याय करके तीन दिनमें अथवा तीन-तीन अध्याय करके छः दिनमें अथवा दो-दो अध्याय करके नौ दिनमें गीताका पाठ करे। यदि पंद्रह दिनमें गीताका पाठ पूरा करना हो तो प्रतिपदासे एकादशीतक एक-एक अध्यायका, द्वादशीको बारहवें और तेरहवें अध्यायका, त्रयोदशीको चौदहवें और पंद्रहवें अध्यायका, चतुर्दशीको सोलहवें और सत्रहवें अध्यायका तथा अमावस्या और पूर्णिमाको अठारहवें अध्यायका पाठ करे। किसी पक्षमें तिथि घटती हो, तो सातवें और आठवें अध्यायका एक साथ पाठ कर ले। इसी तरह किसी पक्षमें तिथि बढ़ती हो तो सोलहवें और सत्रहवें इन दोनों अध्यायोंका अलग-अलग दो दिनमें पाठ कर ले।

यदि पूरी गीता कण्ठस्थ हो तो क्रमशः प्रत्येक अध्यायके पहले श्लोकका पाठ करते हुए पूरे अठारहों अध्यायोंके पहले श्लोकोंका पाठ करे। फिर क्रमशः अठारहों अध्यायोंके दूसरे श्लोकोंका पाठ करे। इस प्रकार पूरी गीताका सीधा पाठ करे। इसके बाद अठारहवें अध्यायका अन्तिम श्लोक, फिर सत्रहवें अध्यायका अन्तिम श्लोक—इस तरह प्रत्येक अध्यायके अन्तिम श्लोकका पाठ करे। फिर अठारहवें अध्यायका उपान्त्य (अन्तिम श्लोकसे पीछेका) श्लोक, फिर सत्रहवें अध्यायका उपान्त्य श्लोक—इस तरह प्रत्येक अध्यायके उपान्त्य श्लोकका पाठ करे। इस प्रकार पूरी गीताका उलटा पाठ करे।

## संस्कृत भाषाका शुद्ध उच्चारण करनेकी विधि

शब्दका जैसा रूप है, उसको बीचमेंसे तोड़कर न पढ़े एवं लघु और गुरुका, विसर्गों और अनुस्वारोंका तथा श, ष, स का लक्ष्य रखकर पढ़े तो संस्कृत भाषाका उच्चारण शुद्ध हो जाता है।

१—उच्चारणमें इ, उ, ऋ—इन तीन अक्षरोंके लघु और गुरुका ध्यान विशेष रखना चाहिये। क्योंकि अ और आ का उच्चारण-भेद तो स्पष्ट स्वतः ही हो जाता है और ऌ का उच्चारण बहुत कम आता है तथा वह दीर्घ होता ही नहीं। ऐसे ही ए, ऐ, ओ, औ—ये अक्षर लघु होते ही नहीं।

२—संयोगके आदिका, विसर्गोंके आदिका स्वर गुरु हो जाता है; क्योंकि संयोगका उच्चारण करनेसे पिछले स्वरपर जोर लगेगा ही तथा विसर्ग जो कि आधे 'ह' की तरह बोले जाते हैं, उनके उच्चारणसे भी स्वरपर जोर लगता ही है, जिससे पीछेवाला स्वर गुरु हो जाता है। व्यञ्जनोंका उच्चारण बिना स्वरके सुखपूर्वक होता नहीं और व्यञ्जनके आगे दूसरा व्यञ्जन आ जानेसे पीछेवाले

स्वरके अधीन ही उसका उच्चारण रहेगा; इसलिये पीछेवाला स्वर गुरु होता है।

३—अनुस्वार और विसर्ग किसी-न-किसी स्वरके ही आश्रित होते हैं; स्वरके बाद उच्चारित होनेसे ही उनकी अनुस्वार और विसर्ग संज्ञा होती है। अतः इनका उच्चारण करनेसे स्वाभाविक ही पिछला स्वर गुरु हो जाता है। यहाँ अनुस्वारके विषयमें यह ध्यान देनेकी बात है कि उसका उच्चारण आगेवाले व्यञ्जनके अनुरूप होता है अर्थात् आगेका व्यञ्जन जिस वर्गका होगा, उस वर्गके पञ्चम अक्षरके अनुसार अनुस्वारका उच्चारण होगा। जैसे क, ख, ग, घ, ङ परे होनेपर अनुस्वारका उच्चारण 'ङ्' की तरह, च, छ, ज, झ, ञ, परे होनेपर 'ञ' की तरह, ट, ठ, ड, ढ, ण परे होनेपर 'ण्' की तरह, त, थ, द, ध, न परे होनेपर 'न्' की तरह, प, फ, ब, भ, म, परे होनेपर 'म्' की तरह करना चाहिये। यह नियम केवल इन पचीस अक्षरोंके लिये ही है। य, र, ल, व, श, ष, स, ह—ये आठ अक्षर परे होनेपर शुद्ध अनुस्वारका ही उच्चारण करना चाहिये, जो कि केवल नासिकासे होता है।

४—श, ष, स—इन तीनोंका उच्चारण-भेद समझते हुए, इनको निम्नलिखित रीतिसे पढ़ना चाहिये—

मूर्धासे ऊँचे तालुमें जीभ लगाकर 'श' का उच्चारण करनेसे तालव्य शकारका ठीक उच्चारण होगा तथा उससे दाँतोंकी तरफ थोड़ा नीचे लगाकर 'ष' का उच्चारण करनेसे मूर्धन्य षकारका ठीक उच्चारण होगा एवं दोनों दाँतोंको मिलाकर 'स' का उच्चारण करनेसे स्वाभाविक ही जीभ दाँतोंके लगेगी, तब दन्त्य सकारका ठीक उच्चारण होगा।

# ३. गीता-पाठके विश्राम-स्थल

## पाक्षिक पाठ

प्रतिदिन एक अध्यायका पाठ करें। उसमें प्रतिपदासे एकादशीतक एक-एक अध्यायका, द्वादशीको बारहवें और तेरहवें अध्यायका, त्रयोदशीको चौदहवें और पंद्रहवें अध्यायका, चतुर्दशीको सोलहवें और सत्रहवें अध्यायका तथा अमावस्या और पूर्णिमाको अठारहवें अध्यायका पाठ करें। किसी पक्षमें तिथि-क्षय हो तो सातवें और आठवें अध्यायका एक साथ पाठ कर लें। इसी प्रकार किसी पक्षमें तिथि-वृद्धि हो तो सोलहवें और सत्रहवें—इन दोनों अध्यायोंका अलग-अलग दो दिनमें पाठ कर लें।

## चौदह दिनमें पूरा पाठ

(प्रतिदिन ५० श्लोक)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| **पहले** | **दिन** | **दूसरे** | **अध्यायके** | **तीसरे** | **श्लोकतक** |
| **दूसरे** | ,, | ,, | ,, | **तिरपनवें** | ,, |
| **तीसरे** | ,, | **तीसरे** | ,, | **इकतीसवें** | ,, |
| **चौथे** | ,, | **चौथे** | ,, | **अड़तीसवें** | ,, |
| **पाँचवें** | ,, | **छठे** | ,, | **सत्रहवें** | ,, |
| **छठे** | ,, | **सातवें** | ,, | **बीसवें** | ,, |
| **सातवें** | ,, | **नवें** | ,, | **बारहवें** | ,, |
| **आठवें** | ,, | **दसवें** | ,, | **अट्ठाईसवें** | ,, |
| **नवें** | ,, | **ग्यारहवें** | ,, | **छत्तीसवें** | ,, |
| **दसवें** | ,, | **तेरहवें** | ,, | **ग्यारहवें** | ,, |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| ४—६ | दुर्योधनद्वारा पाण्डवसेनाके मुख्य-मुख्य सत्रह महारथियोंके नामोंका कथन |
| ७ | अपने सेनानायकोंको जाननेके लिये दुर्योधनकी द्रोणाचार्यसे प्रार्थना |
| ८ | दुर्योधनद्वारा अपनी सेनाके प्रधान-प्रधान सात महारथियोंके नामोंका कथन |
| ९ | दुर्योधनद्वारा अपने हितैषी शूरवीरोंकी महत्ताका वर्णन |
| १० | दुर्योधनके मनमें अपनी सेनाकी न्यूनताका और पाण्डवसेनाकी महत्ताका चिन्तन |
| ११ | अपने शूरवीरोंसे भीष्मकी रक्षा करनेके लिये दुर्योधनकी प्रेरणा |
| १२ | दुर्योधनकी प्रसन्नताके लिये भीष्मका गरजकर शंख बजाना |
| १३ | कौरवसेनाके अनेक बाजोंका बजना |
| १४-१५ | श्रीकृष्ण, अर्जुन और भीमसेनके द्वारा शंखोंका बजाया जाना |
| १६ | युधिष्ठिर, नकुल और सहदेवके द्वारा शंख-वादन |
| १७-१८ | पाण्डवसेनाके अनेक महारथियोंका शंख बजाना |
| १९ | पाण्डवसेनाकी भयंकर शंख-ध्वनिसे कौरवोंका हृदय विदीर्ण होना |
| २०-२१ | कौरवसेनाको देखकर अर्जुनका धनुष उठाना और दोनों सेनाओंके मध्यमें रथ खड़ा करनेके लिये भगवान्‌को आज्ञा देना |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| २२ | अर्जुनद्वारा विपक्षियोंको देखनेकी इच्छा प्रकट करना |
| २३ | अर्जुनद्वारा दुर्योधनका प्रिय करनेवालोंको देखनेकी इच्छा प्रकट करना |
| २४-२५ | भगवान्‌द्वारा भीष्म-द्रोणके सामने रथको खड़ा करना और कुरुवंशियोंको देखनेके लिये अर्जुनको आज्ञा देना |
| २६—२८ | दोनों सेनाओंमें स्थित स्वजनोंको देखकर अर्जुनका मोहित होना और विषादयुक्त वचन बोलना |
| २९-३० | अर्जुनकी कायरताके आठ लक्षण |
| ३१ | शकुनोंको विपरीत देखकर अर्जुनका युद्धके परिणाममें अपना हित न देखना |
| ३२ | अर्जुनद्वारा विजय, राज्य आदिको प्राप्त करनेकी अनिच्छा प्रकट करना |
| ३३ | स्वजनोंके बिना राज्य आदिको निरर्थक बताना |
| ३४-३५ | स्वयंके मारे जानेपर अथवा त्रिलोकीका राज्य मिलनेपर भी स्वजनोंको मारनेका निषेध |
| ३६ | आततायियोंको मारनेसे पापकी प्राप्ति बताना |
| ३७ | युद्ध करनेका सर्वथा अनौचित्य बताना |
| ३८-३९ | दुर्योधनादिका युद्धमें प्रवृत्त होनेका और अपना युद्धसे निवृत्त होनेका कारण बताना |
| ४० | कुलके नाशसे सनातन कुलधर्मोंका नष्ट होना और अधर्मका बढ़ना |
| ४१ | अधर्म बढ़नेसे स्त्रियोंका दूषित होना और वर्णसंकर पैदा होना |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| ४२ | वर्णसंकरसे कुल और कुलघातियोंका नरकोंमें जाना और पितरोंका पतन होना |
| ४३ | वर्णसंकरकारक दोषोंसे कुलधर्मों और जातिधर्मोंका नाश होनेका कथन |
| ४४ | नष्ट हुए कुलधर्मोंवाले मनुष्योंका नरकोंमें वास होनेका कथन |
| ४५ | स्वजनोंको मारनेके लिये प्रवृत्त होनेके लिये अर्जुनका पश्चात्ताप करना |
| ४६ | अर्जुनका युद्धसे उपरत होकर स्वजनोंद्वारा मारे जानेमें भी अपना कल्याण देखना |
| ४७ | सञ्जयद्वारा शोकाविष्ट अर्जुनकी अवस्थाका वर्णन |

## दूसरा अध्याय

कर्मयोग, सांख्ययोग, भक्तियोग आदि सभी साधनोंमें विवेककी बड़ी आवश्यकता है। सांख्ययोगमें इस विवेककी मुख्यता है और सांख्ययोगसे ही भगवान्‌ने अपना उपदेश आरम्भ किया है; अतः इस अध्यायका नाम '**सांख्ययोग**' रखा गया है।

| **श्लोक-संख्या** | **प्रधान विषय** |
|---|---|
| **१—१०** | **अर्जुनकी कायरताके विषयमें सञ्जयद्वारा भगवान् श्रीकृष्ण और अर्जुनके संवादका वर्णन** |
| **११—३०** | **सांख्ययोगका वर्णन** |
| **३१—३८** | **क्षात्रधर्मकी दृष्टिसे युद्ध करनेकी आवश्यकताका प्रतिपादन** |
| **३९—५३** | **कर्मयोगका वर्णन** |
| **५४—७२** | **स्थितप्रज्ञके लक्षणों आदिका वर्णन** |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
| --- | --- |
| १ | सञ्जयद्वारा अर्जुनके विषादका प्रतिपादन |
| २-३ | भगवान्‌द्वारा विषादका अनौचित्य बताकर अर्जुनको युद्धके लिये आज्ञा देना |
| ४ | अर्जुनका भीष्म और द्रोणको मारना अनुचित बताना |
| ५ | अर्जुनका युद्ध न करनेमें श्रेय देखना |
| ६ | युद्ध करने तथा न करनेमें और विजय होने तथा न होनेमें अर्जुनद्वारा संदेह प्रकट करना |
| ७ | कर्तव्य-निर्णयके लिये अर्जुनद्वारा भगवान्‌का शिष्यत्व स्वीकार करना और उनके शरण होना |
| ८ | अर्जुनद्वारा सांसारिक भोगोंसे शोक-निवृत्तिका उपाय न देखना |
| ९-१० | युद्ध न करनेका निश्चय प्रकट करके अर्जुनका चुप होना और मुसकराते हुए भगवान्‌द्वारा उपदेश आरम्भ करना |
| ११ | भगवान्‌द्वारा शोकका अनौचित्य बताना |
| १२-१३ | शरीरीकी नित्यताका वर्णन |
| १४-१५ | विषय-पदार्थोंकी अनित्यता और उनसे व्यथित न होनेकी महिमा |
| १६ | सत् और असत्‌की परिभाषा |
| १७-१८ | सत्-असत्‌की व्याख्या और युद्ध करनेके लिये आज्ञा |
| १९ | देहीके अकर्तृत्व और अविनाशित्वका कथन |
| २० | देहीकी निर्विकारताका कथन |
| २१ | देहीके अकर्तृत्वको जाननेकी महिमा |
| २२ | वस्त्रके दृष्टान्तसे देहीकी निर्विकारताका वर्णन |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
| --- | --- |
| २३—२५ | देहीकी अविनाशिता, नित्यता और निर्विकारताका वर्णन |
| २६-२७ | दूसरोंकी मान्यताके अनुसार भी देहीके लिये शोक करनेको अनुचित बताना |
| २८ | शरीरोंकी अनित्यताका वर्णन |
| २९ | शरीरीकी अलौकिकताका वर्णन |
| ३० | शरीरीकी नित्यताका वर्णन |
| ३१-३२ | स्वधर्मरूप कर्तव्यका पालन करनेकी श्रेष्ठता और लाभका वर्णन |
| ३३—३६ | स्वधर्मरूप कर्तव्यका पालन न करनेसे होनेवाली हानियोंका कथन |
| ३७-३८ | युद्धरूप कर्तव्यका पालन करनेसे लाभ बताते हुए युद्धके लिये आज्ञा देना |
| ३९ | कर्मयोगकी दृष्टिसे समबुद्धिको सुननेकी आज्ञा |
| ४० | समबुद्धिके अनुष्ठानकी महिमा |
| ४१ | व्यवसायात्मिका बुद्धिकी एकताका और अव्यवसायी मनुष्योंकी बुद्धिकी अनेकताका निरूपण |
| ४२—४४ | अव्यवसायी मनुष्योंकी व्यवसायात्मिका बुद्धि न होनेके हेतुका कथन |
| ४५ | अर्जुनको निष्काम होनेके लिये आज्ञा देना |
| ४६ | निष्कामताका निरूपण |
| ४७ | कर्तव्य-कर्म करनेकी विधि |
| ४८ | कर्तव्य-कर्म करनेकी विधिको अनुष्ठानमें लानेका प्रकार |
| ४९ | सकाम कर्मकी अपेक्षा समबुद्धिकी श्रेष्ठता बताकर समबुद्धिका आश्रय लेनेकी आज्ञा देना |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| ५० | समबुद्धिके आश्रयका फल बताकर योगमें लगनेकी आज्ञा देना |
| ५१ | समबुद्धिकी विशेष महिमाका कथन |
| ५२-५३ | बुद्धिके मोहकलिलको तरनेपर वैराग्य प्राप्त होने और बुद्धिके अटल तथा निश्चल होनेपर योग प्राप्त होनेका कथन |
| ५४ | स्थितप्रज्ञके विषयमें अर्जुनके चार प्रश्न |
| ५५ | कामनाओंके त्यागसे स्वरूपमें स्थिति होनेका कथन |
| ५६-५७ | स्थितप्रज्ञके भावपरक भाषणका वर्णन |
| ५८-५९ | कछुएके दृष्टान्तसे स्थितप्रज्ञके संयमका और उसके भीतर रहनेवाली रसबुद्धिकी निवृत्तिका वर्णन |
| ६० | रसबुद्धिकी निवृत्ति न होनेसे हानि |
| ६१ | रसबुद्धिकी निवृत्तिके लिये भगवत्परायणताकी आवश्यकताका कथन |
| ६२-६३ | रसबुद्धिके रहनेसे होनेवाले पतनका क्रम |
| ६४-६५ | राग-द्वेषसे रहित एवं अपने वशीभूत इन्द्रियोंके द्वारा विषयोंका सेवन करनेपर भी स्थितप्रज्ञता होनेका कथन |
| ६६ | असंयमी पुरुषकी व्यवसायात्मिका बुद्धि और भावना न होनेका तथा उसको सुख और शान्ति प्राप्त न होनेका कथन |
| ६७ | असंयमी साधकके मनकी प्रबलताका कथन |
| ६८ | इन्द्रिय-संयमसे स्थितप्रज्ञताकी प्राप्तिका कथन |
| ६९ | संयमी पुरुषकी महिमा |
| ७० | समुद्रके दृष्टान्तसे स्थितप्रज्ञकी पूर्णताका कथन |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| ७१ | कामना, स्पृहा, ममता और अहंताके त्यागसे शान्तिकी प्राप्ति |
| ७२ | कामना आदिसे रहित होनेकी विशेष महिमाका वर्णन |

## तीसरा अध्याय

इस अध्यायका नाम '**कर्मयोग**' है; क्योंकि कर्मयोगका जितना विशद वर्णन इस अध्यायमें है, उतना गीताके अन्य अध्यायोंमें नहीं है।

| श्लोक-संख्या | प्रधान विषय |
|---|---|
| १—८ | सांख्ययोग और कर्मयोगकी दृष्टिसे कर्तव्य-कर्म करनेकी आवश्यकताका निरूपण |
| ९—१९ | यज्ञ और सृष्टिचक्रकी परम्परा सुरक्षित रखनेके लिये कर्तव्य-कर्म करनेकी आवश्यकताका निरूपण |
| २०—२९ | लोकसंग्रहके लिये कर्तव्य-कर्म करनेकी आवश्यकताका निरूपण |
| ३०—३५ | राग-द्वेषरहित होकर स्वधर्मके अनुसार कर्तव्य-कर्म करनेकी प्रेरणा |
| ३६—४३ | पापोंके कारणभूत 'काम'को मारनेकी प्रेरणा |

### सूक्ष्म विषय

| | |
|---|---|
| १-२ | भगवान्के वचनोंके स्पष्टीकरणके लिये अर्जुनकी प्रार्थना |
| ३ | भगवान्के द्वारा अधिकारी-भेदसे दो प्रकारकी लौकिक निष्ठाओंका वर्णन |
| ४ | कर्मोंके त्यागमात्रसे सिद्धिका अभाव |
| ५ | कर्मोंका सर्वथा त्याग असम्भव बतलाना |
| ६ | बाहरी क्रियाओंके त्यागको मिथ्याचार बतलाना |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
| --- | --- |
| ७ | इन्द्रियोंसे अनासक्तभावपूर्वक कर्तव्य-कर्म करनेवालेकी प्रशंसा |
| ८ | कर्म न करनेकी अपेक्षा कर्म करनेकी श्रेष्ठता |
| ९ | अपने लिये किये गये कर्मको बन्धनकारक बतलाते हुए अनासक्तभावसे कर्म करनेकी आज्ञा |
| १०-११ | प्रजापति ब्रह्माजीकी आज्ञाके अनुसार यज्ञार्थ-कर्मकी आवश्यकताका कथन |
| १२ | केवल अपने स्वार्थके लिये कर्म करनेवालेकी निन्दा |
| १३ | अपने लिये कर्म न करनेसे मुक्ति और अपने लिये कर्म करनेसे बन्धन |
| १४-१५ | सृष्टिचक्रकी सुरक्षाके लिये कर्तव्य-कर्म करनेकी आवश्यकताका कथन |
| १६ | सृष्टिचक्रके अनुसार न चलनेवालेकी निन्दा |
| १७ | सिद्ध कर्मयोगीके लिये कोई कर्तव्य न होनेका कथन |
| १८ | सिद्ध कर्मयोगीका किसीसे भी कोई प्रयोजन न होनेका कथन |
| १९ | अनासक्तभावसे कर्म करनेकी आज्ञा और उसका फल |
| २० | जनकादिका उदाहरण देकर अनासक्तभावसे कर्म करनेकी प्रेरणा |
| २१ | लोकसंग्रहकी शिक्षा |
| २२ | भगवान्‌के द्वारा लोकसंग्रह |
| २३-२४ | भगवान्‌के द्वारा कर्म न करनेसे होनेवाली हानिका वर्णन |
| २५-२६ | ज्ञानी महापुरुषको स्वयं कर्म करने तथा दूसरोंसे करवानेकी प्रेरणा |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| २७ | अज्ञानी मनुष्यके कर्मका प्रकार |
| २८ | ज्ञानी महापुरुषके कर्मका प्रकार |
| २९ | ज्ञानीके लिये अज्ञानी मनुष्योंको कर्मोंसे विचलित न करनेका कथन |
| ३० | भगवन्निष्ठाके अनुसार कर्म करनेकी विधि |
| ३१ | भगवान्‌के सिद्धान्तका पालन करनेसे होनेवाला लाभ |
| ३२ | भगवान्‌के सिद्धान्तका पालन न करनेसे होनेवाली हानि |
| ३३ | प्रकृतिकी परवशता |
| ३४ | प्रकृतिकी परवशतासे छूटनेका उपाय |
| ३५ | स्वधर्म और परधर्मका वर्णन |
| ३६ | पापोंमें प्रवृत्तिका हेतु जाननेके लिये अर्जुनका प्रश्न |
| ३७ | भगवान्‌के द्वारा पापोंके कारणभूत कामका वर्णन |
| ३८ | कामके द्वारा ज्ञानको ढके जानेका कथन |
| ३९ | कामकी दुष्पूरता |
| ४० | कामके निवास-स्थान |
| ४१ | इन्द्रिय-संयम करके कामको मारनेकी प्रेरणा |
| ४२-४३ | अपनेद्वारा अपने-आपको वशमें करके कामको मारनेकी प्रेरणा |

## चौथा अध्याय

तत्त्वज्ञानकी प्राप्तिके लिये कर्मयोग और सांख्ययोगका वर्णन होनेसे इस अध्यायका नाम '**ज्ञानकर्मसन्न्यासयोग**' है।

| | |
|---|---|
| १—१५ | कर्मयोगकी परम्परा और भगवान्‌के जन्मों तथा कर्मोंकी दिव्यताका वर्णन |
| १६—३२ | कर्मोंके तत्त्वका और तदनुसार यज्ञोंका वर्णन |
| ३३—४२ | ज्ञानयोग और कर्मयोगकी प्रशंसा तथा प्रेरणा |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| १ | कर्मयोगकी परम्पराका वर्णन |
| २ | कर्मयोगके लुप्तप्राय होनेका कथन |
| ३ | भगवान्‌के द्वारा अपना रहस्य प्रकट करना |
| ४ | भगवान्‌के विषयमें अर्जुनकी जिज्ञासा |
| ५ | भगवान्‌के द्वारा अपनी सर्वज्ञताका वर्णन |
| ६ | भगवान्‌के जन्मकी विलक्षणता |
| ७ | भगवान्‌के अवतारका अवसर |
| ८ | भगवान्‌के अवतारका प्रयोजन |
| ९ | भगवान्‌के जन्म-कर्मकी दिव्यताको जाननेका माहात्म्य |
| १० | भगवान्‌के जन्म-कर्मको तत्त्वसे जाननेका फल |
| ११ | भक्तोंके भावोंके अनुसार भगवान्‌का बर्ताव |
| १२ | अन्य देवताओंकी उपासनामें हेतु |
| १३-१४ | भगवान्‌के कर्मोंकी दिव्यता |
| १५ | मुमुक्षुओंका उदाहरण देकर कर्म करनेकी प्रेरणा |
| १६ | कर्म-तत्त्वके वर्णनका उपक्रम |
| १७ | कर्म-तत्त्वको जाननेकी प्रेरणा |
| १८ | कर्मोंका तत्त्व और उसे जाननेवाले मनुष्यकी प्रशंसा |
| १९ | कर्म-तत्त्वको जाननेवाले महापुरुषकी प्रशंसा |
| २० | कर्म-तत्त्वको जाननेवाले महापुरुषकी कर्मोंसे असंगता |
| २१ | निवृत्ति-परायण कर्मयोगीकी कर्मोंसे निर्लिप्तता |
| २२ | प्रवृत्ति-परायण कर्मयोगीकी कर्मोंसे निर्लिप्तता |
| २३ | यज्ञार्थ-कर्म करनेसे सम्पूर्ण कर्मोंका विलीन होना |
| २४ | ब्रह्मयज्ञका वर्णन |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| २५ | भगवदर्पणरूप दैवयज्ञका और ब्रह्मके साथ स्वयंकी एकतारूप यज्ञका वर्णन |
| २६ | इन्द्रियसंयमरूप यज्ञका और विषय-हवनरूप (अनासक्तिपूर्वक विषयसेवनरूप) यज्ञका वर्णन |
| २७ | आत्मसंयम-(समाधि-)रूप यज्ञका वर्णन |
| २८ | द्रव्ययज्ञ, तपोयज्ञ, योगयज्ञ और स्वाध्यायरूप ज्ञानयज्ञका वर्णन |
| २९-३० | प्राणायामरूप यज्ञका तथा स्तम्भवृत्ति-प्राणायामरूप यज्ञका वर्णन और यज्ञ करनेवालोंकी महिमा |
| ३१ | यज्ञ करनेसे होनेवाला लाभ और न करनेसे होनेवाली हानि |
| ३२ | कर्म-तत्त्वके वर्णनका उपसंहार |
| ३३ | द्रव्यमय यज्ञकी अपेक्षा ज्ञानयज्ञकी श्रेष्ठता |
| ३४ | ज्ञानप्राप्तिकी शास्त्रीय प्रणालीका वर्णन |
| ३५ | ज्ञानप्राप्तिके बाद पुनः मोह न होनेका कथन |
| ३६ | ज्ञानरूप नौकासे सम्पूर्ण पापोंको तरनेका कथन |
| ३७ | ज्ञानरूप अग्निसे सम्पूर्ण कर्मोंके भस्म होनेका कथन |
| ३८ | ज्ञानकी महिमा और कर्मयोगसे ज्ञानकी स्वतःसिद्धिका कथन |
| ३९ | ज्ञानप्राप्तिके पात्रका कथन |
| ४० | विवेकहीन संशयात्माका पतन |
| ४१ | संशयरहित कर्मयोगीका कर्मोंसे निर्लिप्त रहना |
| ४२ | कर्मयोगके अनुष्ठानकी आज्ञा |

## पाँचवाँ अध्याय

कर्मयोग और सांख्ययोग—दोनोंका वर्णन होनेसे इस अध्यायका नाम '**कर्मसन्न्यासयोग**' है।

| श्लोक-संख्या | प्रधान विषय |
|---|---|
| १—६ | सांख्ययोग तथा कर्मयोगकी एकताका प्रतिपादन और कर्मयोगकी प्रशंसा |
| ७—१२ | सांख्ययोग और कर्मयोगके साधनका प्रकार |
| १३—२६ | फलसहित सांख्ययोगका विषय |
| २७—२९ | ध्यान और भक्तिका वर्णन |

### सूक्ष्म विषय

| | |
|---|---|
| १ | सांख्ययोग और कर्मयोगकी श्रेष्ठताके विषयमें अर्जुनका प्रश्न |
| २ | भगवान्‌के द्वारा सांख्ययोगकी अपेक्षा कर्मयोगको श्रेष्ठ बताना |
| ३ | कर्मयोगके द्वारा सुखपूर्वक मुक्त होनेका कथन |
| ४ | सांख्ययोग और कर्मयोगको भिन्न-भिन्न फलवाले बतानेवालोंको अज्ञ कहना |
| ५ | सांख्ययोग और कर्मयोगके फलमें एकता देखनेवालोंको बुद्धिमान् कहना |
| ६ | सांख्ययोगकी अपेक्षा कर्मयोगको शीघ्र सिद्धि देनेवाला बताना |
| ७ | कर्मोंके होनेमें कर्मयोगीकी निर्लिप्तताका कथन |
| ८-९ | कर्मोंके होनेमें सांख्ययोगीकी निर्लिप्तताका कथन |
| १० | कर्मोंके होनेमें भक्तियोगीकी निर्लिप्तताका कथन |
| ११ | कर्मयोगीके कर्म करनेका प्रकार |

| श्लोक-संख्या | सूक्ष्म विषय |
|---|---|
| १२ | निष्कामभावसे मुक्ति और सकामभावसे बन्धन |
| १३ | सांख्ययोगीमें कर्म करने और करवानेके भावके अभावका कथन |
| १४ | कर्तृत्व, कर्म और कर्मफलसंयोगमें जीवोंके स्वभावको हेतु बताना |
| १५ | पाप और पुण्यमें चेतन-तत्त्वकी निर्लिप्तता तथा जीवोंका अज्ञानसे मोहित होना |
| १६ | सूर्यके दृष्टान्तसे तत्त्वज्ञानकी महिमाका वर्णन |
| १७ | सांख्ययोगका साधन तथा फल |
| १८ | ज्ञानी महापुरुषकी समदर्शिता |
| १९ | समताकी विशेष महिमाका वर्णन |
| २० | सांख्ययोगका साधन और सिद्धके लक्षणोंका वर्णन |
| २१ | ब्रह्ममें स्वाभाविक स्थितिका अनुभव और अक्षय सुखकी प्राप्ति |
| २२ | संयोगजन्य सुखोंकी निन्दा |
| २३ | काम-क्रोधको जीतनेवाले मनुष्यकी महिमाका वर्णन |
| २४ | निवृत्तिपूर्वक सांख्ययोगकी साधना और सिद्धि |
| २५ | प्रवृत्तिपूर्वक सांख्ययोगकी साधना और सिद्धि |
| २६ | निर्वाण ब्रह्मको प्राप्त मनुष्यका अनुभव |
| २७-२८ | फलसहित ध्यानयोगका संक्षिप्त वर्णन |
| २९ | फलसहित भक्तियोगका संक्षिप्त वर्णन |

## छठा अध्याय

आत्मसंयम अर्थात् मनका संयमन करनेसे ध्यानयोगीको योग (समता) का अनुभव हो जाता है; अतः इस अध्यायका नाम **'आत्मसंयमयोग'** रखा गया है।

